अर्थ-जिस स्थान पर मुनि ध्यान करे वह उसके स्वामी की आज्ञा से प्राप्त हो अर्थात् क्षेत्र के स्वामी मनुष्य देवादि से आज्ञा लेली गई हो। तथा वह स्थान पवित्र हो, समतल और जीव जन्तुओं से रहित हो। उस स्थान में ध्याता निश्चल चार अगुल अन्तर वाले दोनों पाँवो पर खड़ा रह कर अथवा पद्मासन, वीरासन, पर्यंकासनादि मे से जो आसन सुखकर प्रतीत हो उस आसन से बैठकर या उत्तानशयनादि से सोते हुए ध्यान कर सकते हैं। ध्यान की विधि पहले ध्यान के वर्णन में विशद रूप से कह आये हैं। उसको लक्ष्य मे रखकर जिस प्रकार प्रमाद रहित हुआ चित्त की एकाग्रता कर सके वैसे ध्यान का परिकर ग्रहण करे। ध्याता की लेश्या अतिविशुद्ध होनी चाहिए और जिनागम में वर्णित जीवादि तत्वो की तरफ अपना उपयोग केन्द्रित करे और निरन्तर आत्म परिणामों की धारा को उत्तरोत्तर निर्मल करता हुआ धर्म ध्यान मय उपयोग करे।

धर्म ध्यान मे लीन हुआ वह मुनि सप्तम गुण स्थान में अनन्तानुवन्धी क्रोध माना माया लोभ इन चार प्रकृतियों का विसंयोजन ( अप्रत्याख्यानादि उत्तर प्रकृति रूप ) करता है तथा मिथ्यात्व सम्यग्मिथ्यात्व और सम्यक् प्रकृति का क्रम से क्षय करता है। इन सात प्रकृतियों का क्षयकर क्षायिक सम्यक् दृष्टि होकर क्षपक श्रेणि के सम्मुख होता है और सप्तम गुण स्थान के सातिशय भाग में अधःप्रवृत्तकरण को प्राप्त करता है।

साराश यह है कि सम्यक्त्व की घातक उक्त सात प्रकृतियों का क्षय चौथे गुण स्थान से लेकर सातवें गुणस्थान तक चार गुण स्थानों मे कहीं भी होता है। जिस मुनि ने पहले के चतुर्थादि तीन गुण स्थानो मे उक्त सात प्रकृतियों का क्षयकर क्षायिक सम्यग्दर्शन नहीं प्राप्त किया है वह सातवें गुणस्थान मे उनका क्षयकर क्षायिक सम्यग्दृष्टि होकर क्षपक श्रेणी का आरोहण करता है और वहा पर अधःप्रवृत्तकरण को प्राप्त करता है।

इसके पश्चात् वह क्षपक मुनि क्षपक श्रेणि की पहली सीढी जो अपूर्वकरण है उस पर आरूढ़ होता है। ये परिणाम कभी पहले प्राप्त नहीं हुए हैं इसलिए इनको अपूर्वकरण कहते हैं। क्योंकि अनादि काल से इस जीव ने धर्म्यध्यान का आराधन कर शुक्लध्यान का प्रथम भेद कभी प्राप्त नहीं किया है। अतः यह अपूर्व ( पूर्व काल मे अप्राप्त ) करण ( परिणाम ) कहलाते हैं।

जब वह मुनि उक्त प्रकार अपूर्वकरण गुणस्थान मे पृथक्त्ववितर्कवीचार नामक शुक्ल ध्यान को प्राप्त कर लेते हैं तब उसके अनन्तर अनिवृत्ति करण नवमे गुणस्थान मे प्रविष्ट होकर १ निद्रा निद्रा, २ प्रचला प्रचला, ३ स्त्यानगृद्धि इन तीन निद्राओ का क्षय करते हैं। तथा ४ नरकगति, ५ नरकगत्यानुपूर्वी, ६ स्थावर, ७ सूक्ष्म, ८ साधारण, ९ आतप, १० उद्योत, ११ तिर्यंचगत्यानुपूर्वी, १२ एकेन्द्रिय, १३ द्वीन्द्रिय, १४ त्रीन्द्रिय, १५ चतुरिन्द्रिय, १६ तिर्यंचगति इस प्रकार इन सोलह प्रकृतियो का क्षय अनिवृत्तिकरण गुणस्थान के प्रथम भाग में करते हैं।

तत्पश्चात् अप्रत्याख्यान १७ क्रोध, १८ मान, १९ माया, २० लोभ तथा प्रत्याख्यान २१ क्रोध, २२ मान, २३ माया, २४ लोभ ये आठ मध्यम कषाय हैं, इनका अनिवृत्ति करण के दूसरे भाग मे क्षय करते हैं।

२५ नपुंसक वेद का अनिवृत्तिकरण के तीसरे भाग मे क्षय करते हैं।

२६ स्त्री वेद का विनाश इसके चतुर्थ भाग मे करते हैं।

२७ हास्य, २८ रति, २९ अरति, ३० शोक, ३१ भय, और ३२ जुगुप्सा इन छह प्रकृतियो का घात इसके पाँचवें भाग मे करते हैं।

छठे भाग में ३३ पुरुष वेद का निपातन करते हैं।

सातवें भाग मे ३४ सज्वलन क्रोध का विघात करते हैं।

आठवें भाग मे ३५ सज्वलन माने का विलय करते हैं।

नवमे भाग मे ३६ संज्वलन माया का क्षय करते है। और बादर-कृष्टि विभाग से लोभ को कृश करते हैं।

इस प्रकार उक्त छत्तीस प्रकृतियो का सहार वे क्षपक अनिवृत्तिकरण के नव भागो मे पृथक्त्व वितर्क वीचार शुक्लध्यान के द्वारा करके सूक्ष्मसाम्परायगुण स्थान मे पहुँचते हैं। वहा पर वे सूक्ष्मकृष्टि को प्राप्त होकर संज्वलन सूक्ष्म लोभ का अनुभव करते हुए सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानवर्त्ती होकर पृथक्त्व शुक्लध्यान के प्रकर्ष से सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान के अन्त समय मे सूक्ष्मसंज्वलन लोभ का भी क्षय करते हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण मोहनीय कर्म का क्षय होने पर क्षीणकषाय गुणस्थान को प्राप्त होते हैं। वहा पर वे क्षपक एकत्व वितर्क अवीचार शुक्लध्यान का आराधन करते हैं। अर्थात् क्षीणकषाय गुणस्थान के प्रथम समय मे शुक्लध्यान के द्वितीय भेद एकत्ववितर्क अवीचार की प्राप्ति करते हैं।

इस शुक्लध्यान के द्वितीय भेद के प्रभाव से यथाख्यात चारित्र होता। इस चारित्र के बल से जीव ज्ञानादि गुणो को अन्यथा करने वाले ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय इन तीन घातिकर्मों का एक समय मे नाश करते हैं।

जैसे तालवृक्ष की मस्तक सूची का छेदन होने पर सम्पूर्ण ताल या वृक्ष सूख जाता है, उसमे नये पत्र पुष्प फलादि नहीं आसकते हैं। वैसे ही मोहनीय कर्म का नाश होने पर ज्ञानावरणादि घातिकर्मों का भी विनाश हो जाता है।

मोहनीय कर्म की सहायता पाकर ही वे ज्ञानावरणादि कर्म मे अज्ञानादि भावो को उत्पन्न करते थे। मोहनीयकर्म का विनाश

होने पर उनमे अज्ञानादि भाव उत्पन्न करने की शक्ति का ह्रास हो जाता है।

क्षीणकषाय के द्विचरम समय ( उपान्त समय ) मे निन्द्रा और प्रचला इन दो प्रकृतियों का नाश होता है और उसके अन्त समय में चौदह प्रकृतियो ( ५ ज्ञानावरण, ४ दर्शनावरण, ५ अन्तराय ) का क्षय हो जाता है।

तत्तो णंतरसमए उप्पज्जदि सव्वपज्जयणिवंधं।
केवलणाण सुद्धं तध केवलदंसणं चेव ॥ २१०३ ॥ [ भग. आ ]

अथ—उसके अनन्तर ही सम्पूर्ण द्रव्यो की त्रिकालवर्ती समस्त पर्यायों की युगपत् हस्तरेखा समान स्पष्ट प्रत्यक्ष जानने वाला सम्पूर्ण दोष रहित निर्मल केवलज्ञान व केवलदर्शन प्रादुर्भूत होता है। यह किसी पदार्थ में काल मे व किसी क्षेत्र में रुकता नहीं है, इसलिए अव्याघात है। यह निश्चयात्मक है इसलिए असदिग्ध है। समस्त गुणों मे उत्कृष्ट है, इसलिए उत्तम है। मतिज्ञानादि की तरह सकुचित नहीं है; इसलिए असकुचित है। यह नाश से रहित है इसलिए अनिवृत्त है। यह अधूरा नहीं है इसलिए सकल है। इसमें इन्द्रिय और मन की सहायता नहीं है अतएव यह केवल कहलाता है। जैसे भूत, भावी, वर्त्तमान पदार्थों के अनेक चित्र जिसमे लिखे हुए हैं ऐसे चित्रपट को वर्त्तमान मे हम स्पष्ट देख सकते हैं, वैसे ही त्रिकालवर्त्ती समस्त गुण पर्यायो सहित समस्त लोक अलोक का युगपत् एक समय मे चित्रपट की तरह वे केवल ज्ञान के धारक भगवान् केवली क्षपक अवलोकन करते हैं।

वह क्षपक भुज्यमान आयुकर्म के शेष भाग पर्यन्त केवली अवस्था मे विहार करते हैं। अर्थात् अधिक से अधिक अन्तर्मुहूर्त्त सहित आठ वर्ष हीन एक पूर्व कोटी वर्ष पर्यन्त सयोग केवलज्ञान अवस्था मे अघाति कर्मों को भोगते हुए इस मनुष्य पर्याय मे रहकर आर्य-क्षेत्र मे विहार करते हैं और यथाख्यात चारित्र को वृद्धिंगत करते हैं।

उसके अनन्तर वे केवली भगवान् अघाति कर्मों का नाश करने के लिए अवशिष्ट जो सात प्रकार का योग है उसका निरोध करते हैं। वह योग निरोध विना इच्छा के ही होता है। अर्थात् सत्य वचन योग, अनुभय वचन योग, सत्यमनोयोग, अनुभयमनोयोग, औदारिक काययोग, औदारिक मिश्रकाययोग, और कार्मणयोग इन सातो योगो के व्यापार को रोकते हैं।

समुद्‌घात का वर्णन

उक्कस्सएण छम्मासाउगसेसम्मि केवली जादा।
वच्चंति समुग्घादं सेसा भज्जा समुग्घादे ॥ २१०६ ॥ [ भग. आ. ]

अर्थ—उत्कृष्ट रूप से आयु के छह मास बाकी रहने पर जिनको केवल ज्ञान उत्पन्न होता है वे अवश्य समुद्घात करते हैं। शेष केवलियों के लिए समुद्घात विकल्पनीय है।

भावार्थ—मूल शरीर को न छोड़कर आत्म-प्रदेशों का दण्ड कपाटादि रूप होकर शरीर के बाहर निकलना समुद्घात कहलाता है। जिनको उत्कृष्ट छह मास की आयु शेष रहने पर केवल ज्ञान उत्पन्न हो जावे वे तो नियम से समुद्घात करते हैं। जिनके नाम, गोत्र और वेदनीय की स्थिति आयु कर्म के समान होती है वे केवली समुद्घात नहीं करते हैं। जिनके नाम गोत्र और वेदनीय कर्म की स्थिति आयु कर्म से अधिक होती है वे केवली समुद्घात करते हैं।

प्रश्न—आयु का कितना काल शेष रहने पर केवली भगवान् समुद्घात करते हैं?

उत्तर—भुज्यमान आयु का अन्तर्मुहूर्त शेष रह जाता है, उस समय उक्त तीनों कर्मों की स्थिति आयु कर्म के समान करने के लिए केवली भगवान् समुद्घात करते हैं।

प्रश्न—समुद्घात करने से नामादि कर्मों की अधिक स्थिति कम कैसे हो जाती है?

उत्तर—जैसे सिमटा हुआ गीला वस्त्र अधिक काल मे सूखता है पर वही कपड़ा फैला देने पर शीघ्र सूख जाता है वैसे ही समुद्घात के द्वारा कर्म की स्थिति का कारण जो स्नेह ( चिकनाई ) है वह सूख जाती है और वह शीघ्र निर्जरा के योग्य हो जाता है। अर्थात् कर्मों की स्थिति कम हो जाती है।

प्रश्न—केवली भगवान् नामादि कर्मों को समान करने के लिए किस तरह समुद्घात करते हैं? और उसमे कितना काल लगता है?

उत्तर—केवली भगवान आत्म-प्रदेशों को प्रथम समय मे दण्डाकार निकालते हैं। दूसरे समय मे वे कपाट रूप होते हैं। तीसरे समय मे प्रतराकार होते हैं अर्थात् वातवलय को छोड़कर सम्पूर्ण लोक में व्याप्त होते हैं। चौथे समय मे वातवलय सहित समस्त लोक मे व्याप्त हो जाते हैं। पाचवें समय में उनको सकोच कर प्रतराकार करते हैं। छठे समय मे कपाटाकार करते हैं। सातवें समय मे दण्डाकार करते हैं और आठवें समय मे वे आत्म शरीर में प्रविष्ट हो जाते हैं। ये चार समय संकोच करने के हैं। इस प्रकार समुद्घात मे आठ समय लगते हैं।

इस प्रकार समुद्घात के द्वारा तीनो कर्मों को स्थिती आयु कर्म के समान करके मुक्ति की प्राप्ति के लिए योग का निरोध करते हैं

## योगनिरोध

प्रश्न—योगो का निरोध किस क्रम से करते हैं ?

उत्तर—वे केवली भगवान् बादर वचनयोग और बादर मनोयोग का बादर काययोग मे स्थिर निरोध करते हैं। तथा बादर काययोग का सूक्ष्म काययोग मे स्थिर होकर निरोध करते हैं। तथा सूक्ष्म वचनयोग, सूक्ष्म मनोयोग को भी सूक्ष्म काययोग मे स्थिर होकर रोकते हैं।

उत्कृष्ट लेश्या के धारक वे केवली भगवान् सूक्ष्म काययोग से सातावेदनीय कर्म बन्ध करते हैं। तब उनके सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाती नाम का शुक्लध्यान होता है। उस ध्यान द्वारा वे सूक्ष्म काय योग का निरोध करते हैं। अब कोई योग नहीं रहता है, इसलिए उनके आत्म प्रदेश निश्चल हो जाते हैं। - व उनके सातावेदनीय कर्म का भी बन्ध नहीं होता है। क्योकि उनके बन्ध का कारण केवल योग था उसका भी नाश हो जाने पर उनके समस्त बन्ध का अभाव हो जाता है।

### योगनिरोध के बाद कौनसी कर्म प्रकृतियां रहती हैं ?

उस समय उनके १ मनुष्यगति, २ पचेन्द्रिय जाति, ३ पर्याप्ति, ४ आदेय ५ सुभग, ६ यशकीर्त्ति, ७ सातावेदनीय, या असातावेदनीय इन दोनों मे से एक, ८ त्रस, ९,बादर, १० उच्चगोत्र और ११ मनुष्यायु इन ग्यारह कर्मों का वे अनुभव करते हैं। जो तीर्थंकर केवली हैं, उनके एक तीर्थंकर प्रकृति अधिक होने से उनके १२ कर्मों का अनुभव होता है। जो मूक केवली हैं, उनके उक्त ग्यारह कर्मों का ही उदय रहता है।

औदारिक शरीर, तैजस शरीर तथा कार्मण शरीर इन तीन शरीर का बन्ध नष्ट करने के लिए वे अयोग केवली भगवान् समुच्छिन्न क्रियाप्रतिपाती ( व्युपरतक्रियानिवर्त्ती ) नामक शुक्ल ध्यान के अर्थ भेद को ध्याते हैं।

अयोग केवली गुणस्थान का काल 'अ इ उ ऋ लृ,' इन पाच ह्रस्वस्वर के उच्चारण काल के समान काल है। अर्थात जितना समय इन पाच स्वरों के उच्चारण करने मे लगता है, उतने समय तक वह इस शरीर मे रहते हैं।

इस गुणस्थान के उपान्त्य ( द्विचरम ) समय मे उदय मे नहीं आई हुई सब प्रकृतियों का क्षय करते हैं। अर्थात् तिहत्तर प्रकृतियो का क्षय करते हैं। और इसके अन्त समय मे वह अयोग केवली भगवान् यदि तीर्थंकर हो तो बारह प्रकृतियो का और सामान्य केवली हों तो ग्यारह प्रकृतियों का क्षय करते हैं।

नाम कर्म के क्षय से तैजस बन्ध का नाश होता है और आयु कर्म के नाश से औदारिक बन्ध का क्षय होता है। इस प्रकार बन्धन से मुक्त हुए वे केवली भगवान बन्धन मुक्त एरण्ड बीज के समान उत्कृष्ट वेग से ऊपर गति करके सिद्धालय में जाकर विराजमान होते हैं

## शुद्ध जीव की गति कैसे होती है ?

जैसे मिट्टी आदि के लेप से युक्त तूम्बी जल में डूबी रहती है, लेप रहित होते ही जल के ऊपर आजाती है, वैसे ही जीव कर्म लेप से युक्त हुए संसार में पड़े रहते हैं और कर्म लेप से रहित होकर प्रयोगवश से स्वभावतः ऊर्ध्व गमन कर लोक के शिखर में जाकर विराजमान होते हैं। वे एक समय में सात राजू क्षेत्र को पार कर वातवलय के अन्त भाग में जाकर निश्चल हुए आत्म-स्वरूप में लीन रहते हैं।

जैसे वायु के झोंके के अभाव में अग्नि की लौ सदा ऊर्ध्व गमन करती है वैसे कर्मोदय के झोंके से रहित हुए मुक्त परमात्मा स्वभाव से ऊर्ध्व गमन करते हैं। आगे गति में कारण भूत धर्म द्रव्य के न होने से लोक के अन्तिम सिरे पर जाकर वे स्थिर हो जाते हैं। अलोक में उनका गमन इसलिए नहीं होता है कि वहां धर्म द्रव्य नहीं है। धर्म द्रव्य ही गति करते हुए जीव पुद्गलों का गमन कर्म में सहायक होता है। जैसे रेल के गमन करने के लिए पटरी तथा मछली की गति के लिए जल सहायक होता है वैसे ही जीव और पुद्गलों की गमन क्रिया में धर्म द्रव्य सहकारी होता है। वह आगे नहीं है, अतः मुक्त जीव लोक की अन्तिम सीमा पर जो सिद्धालय है, वहां विराजमान हो जाते हैं। सो ही कहा है :—

## सिद्धशिला कहां है ?

ईसप्पब्भाराए उवरिं अच्छदि सो जोयणम्मि सीदाए।
धुवमचलमजरठाणं लोगसिहरमस्सिदो सिद्धो ॥ २१३३ ॥ [ भग. आ. ]

अर्थ—ईषत्प्राग्भारा नाम की आठवीं पृथ्वी है। उसके ऊपर किंचित् ऊन ( कुछ कम ) एक योजन प्रमाण वातवलय का क्षेत्र है। उसके अन्त में जो लोक का शिखर है उसमें सिद्ध भगवान विराजमान हैं। वे शाश्वत और अचल हैं। तथा जरा जन्म मरणादि दोषों से रहित अनन्त चतुष्टय में मग्न हैं।

सारांश यह है कि लोक के अग्रभाग में ईषत्प्राग्भार नाम की एक पृथ्वी है। जो मध्य में आठ योजन मोटी ( जाडी ) है और फिर क्रमशः हीन ( पतली ) होती हुई अन्त में सिरे पर अंगुल के असंख्यातवें भाग पतली हो गई है। उसका विस्तार ( लम्बाई-चौडाई ) स. प्र.

पैंतालीस लाख योजन प्रमाण है। वह उत्तानित श्वेत छत्र के समान आकार वाली है। उसकी परिधि ( गोलाई ) १४२३०२४९ एक करोड़ वियालीस लाख तीस हजार दोसौ उनचास योजन प्रमाण है। उसके ऊपर कुछ कम एक योजन प्रमाण वातवलय है। उसके अन्तिम भाग में अपनी अपनी अन्तिम शरीर प्रमाण अवगाहना से सिद्ध भगवान् विराजमान हैं। वे शाश्वत हैं, अचल हैं और जरा मरणादि सब दूषणों से पृथक् हैं तथा अनन्त दर्शन-ज्ञान सुख और वीर्य रूप अनन्त चतुष्टय से शोभित हैं।

सिद्ध भगवान् की अवगाहना ( आत्मप्रदेशों का आकार ) जिस शरीर से योग निरोध कर मुक्त हुए हैं, उस चरम शरीर से किंचित् न्यून होती है। अर्थात् नख केशादि जिन अवयवों में आत्म प्रदेश नहीं होता हैं, उतनी कम अवगाहना के धारक होते हैं।

## सिद्धावस्था का सुख

प्रश्न—सिद्ध भगवान् को किस प्रकार का सुख होता है ?

देविंदचक्कवट्टी इंदियसोक्खं च जं अणुहवंति।
सद्दरसरूवगंधप्फरिसप्पयमुत्तमं लोए ॥ २१४८॥
अव्वाबाधं च सुहं सिद्धा जं अणुहवंति लोगग्गे।
तस्स हु अणंतभागो इंदियसोक्खं तयं होज्ज ॥ २१४९ ॥ [ भग. आ. ]

अर्थ—लोक में उत्कृष्ट सुख का अनुभव करने वाले देवेन्द्र तथा चक्रवर्ती उत्तमोत्तम स्पर्श रस गन्ध रूप व शब्द इत्यादि का सेवन कर जो सुख भोगते हैं वह सुख इस लोक मे सर्वोत्कृष्ट माना गया है। वह लोक का एकत्र किया हुआ सम्पूर्ण सुख सिद्ध भगवान् के सुख का अनन्तवाँ भाग है और यह कहना भी केवल समझाने के लिए है, क्योंकि संसार सुख और मुक्ति सुख की जाति भिन्न है।

भावार्थ—सिद्धों का सुख अतीन्द्रिय व आत्मजन्य है। संसार के सुख पराधीन इन्द्रियजन्य होने से तुच्छ हैं। सिद्धों का सुख अव्याबाध ( बाधा रहित ) है और सांसारिक सुख बाधा सहित है। अतः आत्मजन्य और पुद्गलजन्य सुख में समानता किसी प्रकार नहीं हो सकती है। संसार का सुख सुख नहीं, किन्तु दुःख की किंचित् निवृत्ति रूप कल्पना मात्र है। इसलिए वास्तव में सुख नहीं है और सिद्ध भगवान् के कर्मों का सर्वथा अभाव होने से लेश मात्र दुःख का अस्तित्व नहीं रहा है। वहाँ केवल निरन्तर अनुपम सुख का स्रोत बहता रहता है। अतः उनको अनन्त सुखी कहा जाता है। ऊपर दृष्टान्त द्वारा जो सिद्ध भगवान् के सुख की तुलना की गई है वह केवल मूढ बुद्धि संसारी

जीवों के समझाने मात्र के लिए है उनका अनिन्द्रिय सुख का निम्न प्रकार वर्णन किया गया है।

अणुवममेयमक्खयममलमजरमरुजमभयमभवं च।
एयंतियमच्चवंतियमव्वाबाधं सुहमजेयं ॥ २१५३ ॥ [ भग. आ. ]

अर्थ—हे भव्योत्तमों! इस जगत् मे सिद्धों के सुख के समान या उससे अधिक सुख दूसरा कोई सुख नहीं है जिसकी उपमा सिद्ध सुख को दी जा सके। इसलिए सिद्धों का सुख अनुपम ( उपमा रहति ) है। छद्मस्थ जीव सिद्धों के सुख को जानने में तथा उसका परिमाण प्रतीत करने मे असमर्थ हैं, अत वह अतुल ( अमेय ) है। इसमें प्रतिपक्षी दुःख का सर्वथा अभाव है, इसलिए यह अक्षय है। इसमे राग द्वेषादि का सम्पर्क नहीं है, अत यह अमल है। जरा ( वृद्धावस्था ) से रहित होने से यह अजर है। इसमे रोग का संसर्ग तक नहीं है; इस लिए यह अरुज है। भय रहित होने से यह अभय है। संसार भ्रमण से मुक्त है अतः येह अभव है। यह सिद्ध सुख आत्मा से ही उत्पन्न होता है, इसलिए इसको एकान्तिक असहाय कहते हैं। इस प्रकार यह अनिन्द्रिय सिद्धो का सुख सब बाधाओं से रहित होने के कारण अव्याबाध सुख है।

इस भगवती ( समस्त ऐश्वर्य प्राप्त कराने वाली ) सम्यग्दर्शन-सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और तपश्चरण की आराधना का आराधन ( सेवन ) करने से यह आत्मा तत्काल या सात आठ भव के भीतर परमानन्द पद को प्राप्त करलेती है। अतएव हे भव्य जीवो! इस भगवता का सेवन कर स्वय भगवान बनो।

इस प्रकार श्री १०८ दिगम्बर जैनाचार्य श्री सूर्यसागरजी महाराज द्वारा विरचित
संयम-प्रकाश नामक ग्रन्थ के पूर्वार्द्ध की वृहत्समाधि अधिकार
नामक पञ्चम किरण समाप्त हुई।

# ❀ प्रकाशकीय ❀

संयम-प्रकाश की तृतीय किरण पाठकों के हाथ में काफी विलम्ब के साथ पहुच रही है। यह विलम्ब पाठको को तो असह्य हुआ ही है पर स्वयं हमे भी असह्य होगया है। पर यह अकारण नहीं है, इसके कई कारण हैं। सब से बडा कारण तो प्रेस की अव्यवस्था है। किन्तु इस अव्यवस्था के लिए प्रेस स्वयं भी पूर्ण उत्तरदायी नहीं ठहराया जासकता। आजकल कर्मचारियो का मिलना बहुत मुश्किल होरहा है। यथोचित वेतन देने पर भी आदमी नहीं मिलते। इसके अतिरिक्त कागज आदि के सम्बन्ध मे समय २ पर कई ऐसी बातें होगई है जिनके कारण भी कुछ विलम्ब हुआ। आशा है इस विवशता का खयाल कर पाठक इस विलम्ब के लिए हमे क्षमा करेंगे। भविष्य मे ऐसा विलम्ब न हो इसके लिए हम अभी से काफी सतर्क हैं और यह आशा करते हैं कि इसकी "अनगार-भावना अधिकार" नामक चतुर्थ किरण पाठको के हाथो मे अप्रेल के अन्तिम सप्ताह तक पहुच जावेगी। प्रूफ सशोधन मे कई गलतिया रहगई हैं—प्रेस कर्मचारियो की असावधानी से पृष्ठ नं० ५२० उल्टा छप गया है-इसके लिए भी हम क्षमा-प्रार्थी हैं।

चैनसुखदास जैन न्यायतीर्थ,

मन्त्री—

श्री आचार्य सूर्यसागर दि० जैन ग्रन्थमाला समिति,

मनिहारों का रास्ता, जयपुर सिटी।

# विषय-सूची


| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| **पचाचाराधिकार** | |
| मङ्गलाचरण | ३१३ |
| आचार के भेद | " |
| **दर्शनाचार** | " |
| सम्यग्दर्शन की महिमा | ३१४ |
| सम्यग्दृष्टि के भोग भी निर्जरा के कारण कैसे हैं ? | ३१५ |
| अन्य कार्य करते हुए भी भेद-प्रतीति कैसे रहती है ? | ३१६ |
| सम्यग्दर्शन के भेद वर्णन में विवक्षा भेद | ३१६ |
| सराग और वीतराग सम्यक्त्व | ३१७ |
| प्रशमादि का स्वरूप | " |
| सम्यक्त्व होने का ज्ञान कैसे होता है ? | ३१७ |
| निसर्गज और अधिगमज सम्यग्दर्शन | ३१८ |
| क्षायिक सम्यग्दर्शन का स्वरूप | " |
| अनन्तानुबन्धी कषाय सम्यक्त्व का घात करती है या चारित्र का | ३१९ |
| क्षायिक सम्यग्दर्शन की महत्ता | ३२० |
| क्षायिक सम्यग्दर्शन की स्थिति | ३२१ |
| " " किसके होता है ? | ३२२ |
| क्षायिक सम्यग्दर्शन होने पर भी जीव ससार को क्यों नहीं छोड़ता | ३२३ |
| क्षायिक सम्यक्त्व कौन से गुणस्थानों में उत्पन्न होता है | ३२४ |
| औपशमिक सम्यक्त्व का स्वरूप | " |
| क्षायिक और औपशमिक मे भेद | ३२५ |
| उपशम सम्यक्त्व के भेद | " |
| प्रथमोपशम सम्यक्त्व | " |
| द्वितीयोपशम सम्यक्त्व | ३२६ |
| क्षायोपशमिक सम्यक्त्व का स्वरूप | ३२७ |
| क्षायोपशमिक सम्यक्त्व का लक्षण | " |
| क्षायोपशमिक सम्यक्त्व की स्थिति और उसके गुणस्थान | ३२८ |
| सम्यक्त्व के नौ भेद | " |
| क्षायोपशमिक के तीन भेद | " |
| वेदक सम्यक्त्व के चार भेद | " |
| सम्यक्त्व के आज्ञादि दश भेद | ३२९ |
| आज्ञा सम्यक्त्व | " |
| मार्ग " | " |
| उपदेश " | ३३० |
| सूत्र " | " |
| बीजज " | " |
| सक्षेप " | ३३२ |
| विस्तार " | " |
| अर्थ " | " |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| अवगाढ ,, | ३३३ |
| परमावगाढ ,, | ,, |
| सम्यग्दृष्टि के संवेग आदि आठ गुण | ,, |
| आठ अङ्गो से आठ गुणो का भेद | ३३४ |
| पचीस मल दोष | ३३४ |
| सम्यग्ज्ञानाचार | ३३५ |
| ज्ञान के भेद | ३३६ |
| मिथ्याज्ञानो का स्वरूप | ,, |
| कुमति ज्ञान | ३३७ |
| कुश्रुत ,, | ,, |
| कुअवधि ,, | ,, |
| मतिज्ञान के अवग्रहादि चार भेद | ३३८ |
| अवग्रहादि के विषय भूत बारह प्रकार के पदार्थों का वर्णन | ३३६ |
| परोक्ष ज्ञान और उसके भेद | ३४१ |
| स्मृति | ,, |
| प्रत्यभिज्ञान | ,, |
| तर्क | ,, |
| अनुमान | ३४२ |
| हेत्वाभास के भेद | ,, |
| अनुमान के अङ्ग | ३४४ |
| हेतु के भेद | ३४५ |
| आगम | ३४६ |
| श्रुतज्ञान | ,, |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| श्रुतज्ञान के दो भेद | ३४७ |
| श्रुतज्ञान के बीस भेद | ३४८ |
| पर्याय | ,, |
| पर्याय समास | ,, |
| अक्षर | ३४६ |
| अक्षर समास | ३५० |
| पद | ,, |
| संघात | ३५१ |
| पदसमास | ,, |
| प्रतिपत्तिक | ,, |
| संघात समास | ,, |
| अनुयोग | ,, |
| प्रतिपत्तिकसमास | ३५२ |
| प्राभृतप्राभृत | ३५२ |
| अनुयोगसमास | ,, |
| प्राभृत | ,, |
| प्राभृतप्राभृतसमास | ,, |
| वस्तु | ३५३ |
| प्राभृतसमास | ,, |
| पूर्व | ,, |
| चौदह पूर्वों के नाम | ,, |
| वस्तुसमास | ३५४ |
| पूर्वसमास | ,, |
| चौदह पूर्वों मे वस्तु एवं प्राभृत अधिकार की संख्या | ,, |
| श्रुतज्ञान के भेदों का उपसंहार | ,, |

| विषय | पृष्ठ संख्या | विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- | --- | --- |
| द्वादशांग के पदों की संख्या | ३५५ | बारहवें दृष्टिवाद अङ्ग के भेद | ३६३ |
| अङ्ग बाह्य के अक्षरों की संख्या | ,, | १ परिकर्म | ,, |
| अङ्गप्रविष्ट और अङ्गबाह्य के अपुनरुक्त अक्षर | ३५६ | चन्द्र प्रज्ञप्ति | ३६३ |
| अङ्गप्रविष्ट और अङ्गबाह्य के अक्षरों का विभाग | ३५७ | सूर्य ,, | ,, |
| अङ्गों और पूर्वों के पदों की संख्या | ,, | जम्बूद्वीप ,, | ,, |
| अङ्गों के भेद | ३५८ | द्वीपसागर ,, | ,, |
| आचाराङ्ग | ३५८ | व्याख्या ,, | ३६४ |
| सूत्रकृताङ्ग | ,, | २ सूत्र | ,, |
| स्थानाङ्ग | ,, | ३ प्रथमानुयोग | ,, |
| समवायाङ्ग | ,, | ४ पूर्वगत | ,, |
| व्याख्या प्रज्ञप्ति | ३५९ | ५ चूलिका | ३६४ |
| नाथ धर्मकथा ( ज्ञातृ धर्मकथा ) | ३५९ | जलगता चूलिका | ,, |
| उपासकाध्ययन | ३६० | स्थलगता ,, | ,, |
| अन्तकृद्दशाङ्ग | ,, | मायागता ,, | ,, |
| अनुत्तरौपपादिक दशाङ्ग | ,, | रूपगता ,, | ,, |
| प्रश्न व्याकरण | ,, | आकाशगता ,, | ३६५ |
| आक्षेपिणी कथा | ३६१ | परिकर्मादि एवं उनके भेदादि के पदों का प्रमाण | ,, |
| विक्षेपिणी कथा | ,, | चौदह पूर्व और उनके पदों की संख्या | ३६५ |
| संवेजनी कथा | ,, | उत्पाद पूर्व | ३६६ |
| निर्वेजनी कथा | ,, | आग्रायणीय पूर्व | ,, |
| विपाक सूत्र | ,, | वीर्यानुवाद ,, | ,, |
| ग्यारह अङ्गों में से प्रत्येक अङ्ग के मध्यम पदों की संख्या | ,, | अस्तिनास्तिप्रवाद पूर्व | ,, |
| ग्यारह अङ्गों के सम्पूर्ण पदों का जोड़ | ३६२ | ज्ञान प्रवाद पूर्व | ३६७ |
| दृष्टिवाद अङ्ग | ३६२ | सत्यप्रवाद ,, | ,, |

| विषय | पृष्ठ संख्या | विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| वचन गुप्ति | ३६७ | निषिद्धिका ,, | ३७४ |
| वचन संस्कार के कारण | ,, | श्रुतज्ञान की महिमा | ,, |
| वचन प्रयोग | ,, | अवधिज्ञान का स्वरूप और उसके भेद | ३७५ |
| १२ प्रकार की भाषा और उनका स्वरूप | ३६८ | भवप्रत्यय अवधि | ३७५ |
| आत्म-प्रवाद पूर्व | ३६६ | गुणप्रत्यय ,, | ,, |
| कर्म प्रवादपूर्व | ३७१ | अनुगामी व इसके भेद | ३७६ |
| प्रत्याख्यान ,, | ,, | क्षेत्रानुगामी | ,, |
| विद्यानुवाद ,, | ,, | भवानुगामी | ,, |
| कल्याणवाद ,, | ,, | उभयानुगामी | ,, |
| प्राणवाद ,, | ,, | अननुगामी व उसके भेद | ,, |
| क्रिया विशाल पूर्व | ३७१ | क्षेत्राननुगामी | ,, |
| त्रिलोक बिन्दुसार पूर्व | ,, | भवाननुगामी | ,, |
| अङ्गबाह्य श्रुत के भेद | ३७२ | उभयाननुगामी | ,, |
| सामायिक | ,, | अवस्थित | ३७७ |
| चतुर्विंशति स्तव | ,, | अनवस्थित | ,, |
| वन्दना प्रकीर्णक | ,, | वर्द्धमान | ,, |
| प्रतिक्रमण ,, | ३७३ | हीयमान | ,, |
| वैनयिक ,, | ,, | अवधिज्ञान के देशावधि, परमावधि व सर्वावधि नामक ३ भेद | ,, |
| कृतिकर्म ,, | ,, | देशावधि के जघन्य द्रव्य का प्रमाण | ,, |
| दशवैकालिक ,, | ,, | देशावधि के जघन्य क्षेत्र, काल व भाव का प्रमाण | ३६८ |
| उत्तराध्ययन ,, | ,, | देशावधि के उत्कृष्ट द्रव्य व क्षेत्र का प्रमाण | ,, |
| कल्पव्यवहार ,, | ,, | ,, ,, काल व भाव का प्रमाण | ३७६ |
| कल्पाकल्प ,, | ,, | परमावधि के विषयभूत द्रव्य का प्रमाण | ३७६ |
| महाकल्प ,, | ३७४ | ,, ,, उत्कृष्ट द्रव्य ,, | ,, |
| पुण्डरीक ,, | ,, | ,, ,, क्षेत्र व काल ,, | ३८० |
| महापुण्डरीक ,, | ,, | | |

| विषय | पृष्ठ संख्या | विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| असंख्यात गुणित क्रम का विधान | ३८० | **चारित्राचार** | ३९५ |
| परमावधि के विषयभूत भाव | ३८१ | महाव्रत का स्वरूप | " |
| सर्वावधि को विषयभूत द्रव्य | ३८१ | तीन गुप्तियों का स्वरूप | " |
| " क्षेत्र, काल व भाव | ३८२ | संयम का स्वरूप | ३९७ |
| **मनःपर्यय ज्ञान का स्वरूप** | ३८२ | संयम की उत्पत्ति का कारण | " |
| ऋजुमति मन पर्यय का स्वरूप, भेद और विषय | " | सामायिक संयम का स्वरूप | ३९८ |
| विपुलमति मन पर्यय का लक्षण व भेद | ३८४ | छेदोपस्थापना संयम का स्वरूप | " |
| विपुलमति के विषय आदि की मर्यादा | ३८५ | परिहार विशुद्धि संयम का स्वरूप | ३९९ |
| ऋजुमति और विपुलमति में अन्तर | ३८६ | सूक्ष्म-साम्पराय संयम का स्वरूप | ४०० |
| अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञान में अन्तर | ३८७ | यथाख्यात संयम का स्वरूप | ४०१ |
| **केवलज्ञान का स्वरूप** | ३८८ | **तप आचार** | ४०२ |
| **ज्ञानाचार के आठ अङ्ग** | " | तप के भेद | ४०३ |
| **कालाचार** | ३८९ | बाह्य तप के भेद | " |
| स्वाध्याय का काल | " | अनशन तप | ४०४ |
| दिशाओं की शुद्धि | ३९० | अवमौदर्य तप | " |
| अस्वाध्याय काल | " | रस परित्याग " | ४०५ |
| द्रव्य-क्षेत्र और भाव शुद्धि | ३९१ | वृत्तिपरिसंख्यान " | " |
| अकालादि में किन शास्त्रों का स्वाध्याय वर्जनीय है | ३९१ | काय-क्लेश " | ४०७ |
| अकाल में भी किनका स्वाध्याय वर्जनीय नहीं है | ३९२ | विविक्त-शय्यासन " | ४०८ |
| **विनय शुद्धि** | " | विविक्त-वसति किसे कहते हैं | " |
| बहुमान का स्वरूप | ३९३ | आभ्यन्तर तप के भेद | ४०९ |
| उपधान शुद्धि | ३९३ | प्रायश्चित का लक्षण और उसके भेद | " |
| अनिह्नव का स्वरूप | " | आलोचना का स्वरूप | ४१० |
| शब्द, अर्थ और उभय शुद्धि | ३९४ | " के दोष | " |
| विनय का महात्म्य | " | विनय तप | ४१२ |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- |
| दर्शन विनय | ४१३ |
| ज्ञान विनय | ” |
| चारित्र विनय | ” |
| इन्द्रिय-कषाय-प्रणिधान क्या है | ४१४ |
| गुप्ति और उसके भेद | ” |
| समिति और उसके भेद | ” |
| तप विनय | ४१५ |
| उपचार विनय | ४१६ |
| उपचार विनय के भेद | ” |
| प्रत्यक्ष कायिक विनय | ४१७ |
| वाचनिक विनय | ४१८ |
| मानसिक विनय | ४१९ |
| परोक्ष विनय | ” |
| गुरु के अतिरिक्त अन्य का विनय | ४२० |
| विनय के अभाव मे दोषो की उत्पत्ति | ” |
| **वैयावृत्य तप** | ४२१ |
| साधु किसकी वैयावृत्य करे | ” |
| दश प्रकार के साधु और उनका स्वरूप | ४२२ |
| वैयावृत्य की विधि | ४२३ |
| वैयावृत्य नहीं करने वालो के प्रति | ” |
| वैयावृत्य करने से १६ गुण होते हैं उनका वर्णन | ४२४ |
| नोट—पृष्ठ ४२४ में सयम और सहायता को अलग २ गिना कर गल्ती से १७ बता दिये हैं सो ठीक करके पढ़ें। | |
| १ गुण परिणति | ” |
| २ श्रद्धा | ” |
| ३ वात्सल्य | ४२५ |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- |
| ४ भक्ति | ४२५ |
| ५ पात्रलाभ | ” |
| ६ सधान | ” |
| ७ तप | ४२५ |
| ८ पूजा | ” |
| ९ तीर्थ की अव्युच्छित्ति | ४२६ |
| १० समाधि | ” |
| ११ आज्ञा पालन | ” |
| १२ सयम सहायता | ” |
| १३ दान | ” |
| १४ निर्विचिकित्सा | ” |
| १५ प्रभावना | ४२७ |
| १६ कार्यनिर्वाह | ” |
| **स्वाध्याय तप के भेद** | ” |
| १ वाचना | ” |
| २ पृच्छना | ४२८ |
| ३ अनुप्रेक्षा | ” |
| ४ परिवर्त्तन | ” |
| ५ धर्मकथा स्तुतिमगल | ” |
| स्वाध्याय का महत्व | ४२९ |
| धर्मोपदेश ( धर्मकथा ) के भेद | ४३० |
| **ध्यान तप** | |
| ध्यान का लक्षण | ४३२ |
| ध्यान के भेद | ४३३ |
| १ प्रशस्त ध्यान | ” |
| २ अप्रशस्त ध्यान | ” |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| प्रशस्त ध्यान का कारण | ४३३ |
| अप्रशस्त ध्यान का कारण | ” |
| प्रशस्त व अप्रशस्त ध्यान के ४ भेद | ४३४ |
| चारो ध्यान किस गति का कारण है | ४३४ |
| आर्त्त और रौद्रध्यान मे किसका चिन्तन होता है | ” |
| धर्म्यध्यान और शुक्ल ध्यान मे किसका चिन्तन होता है | ४३५ |
| **आर्त्त ध्यान के चार भेद** | ” |
| १ अनिष्टसयोगज आर्त्तध्यान | ” |
| २ इष्ट वियोगज ” | ४३६ |
| ३ रोगी-पीडा-चिन्तन,, | ” |
| ४ निदान ” | ” |
| आर्त्तध्यान की हेयता | ४३७ |
| आर्त्तध्यानी के कौनसा गुणस्थान होता है | ४३८ |
| छठे गुणस्थानवर्ती मुनि के आर्त्त ध्यान कैसे ? | ” |
| आर्त्त ध्यानी के बाह्य चिह्न | ४३६ |
| **रौद्रध्यान** | ४४० |
| रौद्रध्यान के चार भेद | ” |
| हिंसानन्द नामा रौद्रध्यान | ४४१ |
| ” ” रौद्रध्यानी के विचार | ४४२ |
| रौद्रध्यान का काल और गुणस्थान | ४४३ |
| पांचवें गुणस्थान मे रौद्रध्यान कैसे ? | ” |
| सम्यग्दृष्टि क्या रौद्रध्यान से नरक मे गमन करेगा ? | ” |
| ानन्द नामा रौद्रध्यान | ४४४ |
| ौर्यानन्द नामा रौद्रध्यान | ” |
| ानन्द नामा रौद्रध्यान | ४४५ |
| के बाह्यचिह्न | ४४६ |
| रौद्रध्यान का कारण और फल | ४४६ |
| **धर्म्यध्यान का स्वरूप** | ४४७ |
| धर्म्यध्यान का ध्याता कौन है | ४४८ |
| धर्म्यध्यान की चार भावनाएँ | ” |
| १ मैत्री भावना | ” |
| २ कारुण्य भावना | ४४६ |
| ३ प्रमोद भावना | ४५० |
| ४ माध्यस्थ्य भावना | ४५१ |
| उक्त चारो भावनाओं का फल | ४५२ |
| ध्यान के अयोग्यस्थान | ” |
| ध्यान के योग्य स्थान | ४५४ |
| ध्यान के उपयोगी आसन | ४५६ |
| स्थान और आसन ध्यान सिद्धि के उपाय हैं | ४५८ |
| ध्यान करने का पात्र | ” |
| ध्यान के समय दिशा का विधान | ४५६ |
| धर्म्यध्यान के अधिकारी | ” |
| धर्म्यध्यान के ध्याता के भेद | ४६० |
| धर्म्यध्यान के ध्याता की मुद्रा | ” |
| प्राणायाम की उपयोगिता | ४६१ |
| प्राणायाम के भेद | ४६२ |
| १ पूरक | ” |
| २ कुम्भक | ” |
| ३ रेचक | ४६३ |
| परमेश्वर वायु | ४६३ |
| मण्डल चतुष्टय का स्वरूप | ४६४ |
| १ पृथ्वी मण्डल | ४६५ |

| विषय | पृष्ठ सख्या |
|---|---|
| २ जल मण्डल | ४६५ |
| ३ वायु मण्डल | " |
| ४ अग्नि मण्डल | ४६६ |
| पृथ्वीमण्डल वायु के चिह्न | " |
| जलमण्डल वायु के चिह्न | " |
| पवनमण्डल वायु के चिह्न | ४६७ |
| अग्नि मण्डल | " |
| वायुओ का उपयोग | " |
| वायु का शुभाशुभ फल | ४६८ |
| स्वरोदय का विशेष स्वरूप | " |
| धर्म्यध्यान के भेद | ४६९ |
| १ आज्ञाविचय धर्म्यध्यान | ४७० |
| २ अपायविचय " | ४७२ |
| ध्यान मे किस प्रकार चिन्तन करें | ४७३ |
| ३ विपाकविचय धर्म्यध्यान | ४७४ |
| कर्मों की दश अवस्थायें और उनका स्वरूप | ४७५ |
| गुणस्थान कम से कर्म प्रकृतियो का बन्ध | ४७५ |
| " उदय | ४७७ |
| " की उदीरणा | ४७८ |
| " सत्ता | " |
| कर्म की आठ मूल प्रकृतिया और उनका स्वरूप | ४७९ |
| ४ संस्थान विचय धर्म्यध्यान | ४८१ |
| लोक का स्वरूप | " |
| लोक के तीन भाग | ४८२ |
| अधोलोक का स्वरूप | " |
| नरक और वहा के निवासी नारकियो का वर्णन | ४८२ |
| मध्यलोक का वर्णन | ४८६ |
| ऊर्ध्वलोक का वर्णन | ४८७ |
| स्वर्गों का वर्णन | ४८८ |
| संस्थान विचय धर्म्यध्यान के भेद | ४९३ |
| १ पिण्डस्थ ध्यान और उसकी धारणाएँ | " |
| १ पार्थिवी धारणा | " |
| २ आग्नेयी धारणा | ४९४ |
| ३ श्वसना ( वायवीय ) धारणा | ४९५ |
| ४ वारुणी धारणा | " |
| ५ तत्त्वरूपवती धारणा | " |
| पिण्डस्थ ध्यान का उपसहार | ४९६ |
| पिण्डस्थ ध्यान का प्रत्यक्ष फल | " |
| २ पदस्थ ध्यान | ४९७ |
| वर्णमातृका का ध्यान | ४९८ |
| वर्णमातृका के ध्यान से बाह्य लाभ | " |
| मन्त्रराज का ध्यान | ४९९ |
| मन्त्रराज के ध्यान की विधि | " |
| प्रणवमन्त्र ( ॐ कार ) के ध्यान का वर्णन | ५०१ |
| पञ्चपरमेष्ठी के नमस्कारात्मक मन्त्रों का ध्यान | " |
| पैंतीस अक्षरो का मन्त्र | ५०२ |
| सोलह " | " |
| छह अक्षरो के मन्त्र | " |
| पाच " | " |
| चार " | " |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| दो " | ५०२ |
| एकाक्षर मन्त्र | ५०३ |
| सब अक्षरो के मन्त्रो का वर्णन | ५०३ |
| नमस्कार मन्त्र का प्रभाव और फल | ५०४ |
| सोलह आदि अक्षरो के नमस्कार मन्त्रों की महिमा | " |
| तेरह अक्षरो का मन्त्र | ५०६ |
| पञ्चाक्षर मन्त्र | " |
| क्लेश नाशक मन्त्र | " |
| अष्टाक्षर मन्त्राराधन की विधि | ५०७ |
| 'ह्रीं' इस मन्त्रराज के ध्यान की विधि | " |
| उक्त मन्त्र का माहात्म्य | ५०८ |
| ह्रींकार के ध्यान से सर्वज्ञ का दर्शन | ५०९ |
| " " मुक्ति-प्राप्ति | ५१० |
| 'भ्वीं' कार का महात्म्य | " |
| सप्ताक्षर मन्त्र | ५११ |
| तीन अक्षरो का महात्म्य | " |
| भिन्न भिन्न मन्त्रो की आराधन विधि और महात्म्य | ५१२ |
| सिद्ध-चक्र मन्त्र का स्वरूप | ५१४ |
| क्या वीतराग के लिए भी मन्त्राराधन का नियम है | " |
| ३ रूपस्थ ध्यान | ५१५ |
| अर्हन्त देव के सहस्र नामों मे से कुछ नाम | ५१६ |
| ४ रूपातीत ध्यान | ५१७ |
| आत्मातिरिक्त परमात्मा का चिन्तन चित्त मे अनैक्य पैदा करेगा यह शका और उसका उत्तर | ५१७ |
| रूपातीत ध्यान मे कर्म रहित परमात्मा का चिन्तन | ५१८ |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| अमूर्त्त परमात्मा का पुरुषाकार कैसे सम्भव है | ५१८ |
| ध्यान की आवश्यकता और प्रभाव | ५१९ |
| धर्म्यध्यान का फल | ५२० |
| धर्म्यध्यान के चिह्न | " |
| धर्म्यध्यानी मरकर कहा जन्म लेते हैं | " |
| शुक्ल ध्यान | ५२२ |
| शुक्ल ध्यान के भेद | " |
| शुक्ल ध्यान किस गुण स्थान मे होता है | ५२३ |
| पृथक्त्ववितर्कवीचार शुक्लध्यान | " |
| एकत्ववितर्क अविचार शुक्लध्यान | ५२४ |
| सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति शुक्लध्यान | ५२५ |
| समुच्छिन्न क्रियानिवर्ती शुक्लध्यान | ५२६ |
| कर्ममुक्त भगवान् लोकाग्र तक कैसे गमन करते हैं | ५२७ |
| मन द्वारा चिन्तन रहित केवली के ध्यान का सद्भाव कैसे | ५२८ |
| व्युत्सर्ग तप और उसके भेद | " |
| अन्तरग परिग्रह के १४ भेद | ५२९ |
| बाह्य परिग्रह के १० भेद | ५३० |
| वीर्याचार | " |
| अनुमति के तीन भेद | " |
| सयम के १७ भेद और उनका स्वरूप | ५३२ |
| परीषह के चार भेद | ५३३ |
| उपसर्ग और परीषह मे अन्तर | ५३४ |
| परीषहो के २२ भेद | " |

| विषय | पृष्ठ संख्या | विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| १ क्षुधापरीषहजय | ५३४ | १२ मल परीषहजय | ५३७ |
| २ तृषा ,, | ,, | १३ तृणस्पर्श ,, | ,, |
| ३ शीत ,, | ५३५ | १४ अज्ञान ,, | ,, |
| ४ उष्ण ,, | ,, | १५ अदर्शन ,, | ,, |
| ५ नग्न ,, | ,, | १६ प्रज्ञा ,, | ५३८ |
| ६ याच्ञा ,, | ,, | १७ सत्कार पुरस्कार ,, | ,, |
| ७ अरति ,, | ५३६ | १८ शय्या ,, | ,, |
| ८ अलाभ ,, | ,, | १९ चर्या ,, | ,, |
| ९ दंशमशक ,, | ,, | २० वधबन्धन ,, | ,, |
| १० आक्रोश ,, | ,, | २१ निषद्या ,, | ,, |
| ११ रोग ,, | ,, | २२ स्त्री ,, | ५३९ |


॥ समाप्त ॥

# संयम—प्रकाश



पूर्वार्द्ध—तृतीय किरण

## अथ पंचाचाराधिकार

### ❀ मंगलाचरण ❀

अथ नत्वा जिनं पार्श्वं, पंचाचार-प्रकाशकम् ।
अधिकारं समासेन, वच्मि भव्य-हिताप्तये ॥

इस अध्याय मे मुनियो के पचाचार का वर्णन किया जायगा । आचार का मतलब आचरण करना है । मुनियों के लिए जो आचरण अनिवार्य हैं वे ही आचार कहलाते हैं । उनके मुख्य रूप से ५ भेद हैं—सम्यगदर्शनाचार, सम्यगज्ञानाचार, सम्यकचारित्राचार, सम्यकृतपआचार और सम्यग्वीर्याचार ।

### दर्शनाचार

अच्छी तरह से सम्यग्दर्शन का आचरण करना अर्थात् अपने जीवन मे उतारना ही सम्यग्दर्शनाचार कहलाता है । सारे आचारों का मूल सम्यग्दर्शनाचार है । जब तक जीवन मे सम्यग्दर्शनाचार नहीं उतरता तब तक बाकी के चारों आचार मिथ्याचार कहलाते हैं । इसी लिए सबसे पहिले सम्यग्दर्शनाचार को कहा है । सम्यग्दर्शन की बहुत बडी महिमा है । बड़े २ आचार्योंने इसकी महिमा के वर्णन मे बहुत कुछ लिखा है । सम्यक्दर्शन आत्मा की अनुभूति है । इसी अनुभूति के बल पर आत्मा में कर्मों के क्षय करने की योग्यता उत्पन्न हो जाती है । यह अनुभूति एक ऐसी दृष्टि है जिससे यह प्राणी, संसार, देह और भोगो को यथार्थ रूप मे जानने की क्षमता पा लेता है ।

"एको मे शासदो आदा णाणदंसणलक्खणो ।
शेषा मे बाहिरा भावा सव्वे संजोगलक्खणा ॥"

अर्थात् मेरा अकेला आत्मा ही शास्वत (नित्य) है । वह ज्ञान दर्शन-लक्षण है । इसके अतिरिक्त जगत के सभी पदार्थ मुझ से बाह्य हैं, और सब जड़-पदार्थ के सयोग से प्राप्त होने वाले हैं । वे कोई भी मेरे नहीं हैं । इत्यादि विचार सम्यग्दर्शन के बिना

उत्पन्न नहीं हो सकते। सम्यग्दर्शन की ऐसी महिमा है कि यदि वह नरको में भी उत्पन्न होजाय–जहाँ कि ताड़न, मारन, छेदन, भेदन इत्यादि नानाप्रकार के भयकर दुःखों से यह प्राणी प्रतिक्षण सतप्त होता रहता है–वहाँ भी अपने आप को सुखी अनुभव कर सकता है। यही सम्यग्दर्शन स्वर्गों के अपार वैभव में भी मनुष्य को विह्वल नहीं होने देता। इसीलिए प० दौलतरामजी ने अपने एक भजन मे कहा है कि "बाहरि नारकि कृत दुख भुगते अंतर सुख रस गटागटी। रमत अनेक सुरनिसग पै तिस परणतिते नित हटाहटी॥" अर्थात् बाहर मे नारकियो के द्वारा किए हुए अनेक दुखो को भोगता हुआ भी आत्मा भीतर में गटागट शांति-रस पीता रहता है। इसी तरह स्वर्गों का अपार वैभव भी सम्यग्दर्शन के कारण मनुष्य में किसी भी प्रकार का उन्माद उत्पन्न नहीं करता। जैसे सूर्य उदय होने और अस्त होने की दोनों हालतों में एकसा रहता है अर्थात उदय की अवस्था में भी सूर्य लाल रहता है और अस्त की अवस्था में भी लाल ही रहता है इसी तरह सम्यग्दृष्टि भी सपत्ति और विपत्ति दोनों में एकसा रहता है। न वह विपत्ति में घबड़ाता है और न संपत्ति मे उन्माद उत्पन्न होने देता है। यही कारण है कि सम्यग्दर्शन उत्पन्न हो जाने के बाद इस आत्मा मे ऐसी विशेषता उत्पन्न हो जाती है कि इस के कारण वह ससार में अर्द्ध–पुद्गल–परावर्तन काल से अधिक नहीं रह सकता। इसके बीच मे वह अवश्य ही मुक्ति प्राप्त कर लेता है।

## सम्यग्दर्शन की महिमा

सम्यग्दर्शन के बिना यह आत्मा घोरातिघोर तपश्चरण करके भी मुक्ति को नहीं पा सकता। अधिक हुआ तो नवग्रीवक पहुँच गया। इसके बाद तो इसे वापस लौट कर आना ही होगा। अगर ११ अंग तक शास्त्रो का ज्ञान भी होजाय और सम्यग्दर्शन की प्राप्ति न हो तो उसका सारा ज्ञान व्यर्थ है। इसी तरह बिना सम्यग्दर्शन के तेरह प्रकार का चारित्र भी मनुष्य के लिए कोई फल प्रदान नहीं कर सकता। इस सम्यग्दर्शन के पालने मे ही शिवभूति मुनि को शास्त्र का एकाक्षर-ज्ञान नहीं होने पर भी केवल ज्ञान उत्पन्न होगया था। उसने किसी को उड़द की दाल धोते हुए देख कर यह ज्ञान पा लिया कि जिस तरह दाल का तुष दाल से भिन्न है उसी तरह आत्मा भी जड़ से भिन्न है। यह सम्यग्दर्शन की ही महीमा है कि चक्रवर्ति भरत अपार वैभव के बीच भी निर्लिप्त होकर रह सका। और इसी लिए कपड़े उतारने के अन्तर्मुहूर्त बाद ही उसको केवल ज्ञान उत्पन्न होगया। जैसे कमल जल मे रहता हुआ भी उससे निर्लिप्त होकर रहता है उसी तरह सम्यग्दृष्टि भोग भोगता हुआ भी उन में निर्लिप्त रहता है। और यही कारण है कि उसके भोग भी निर्जरा के हेतु कहलाते हैं।

प्रश्न—चाहे सम्यग्दर्शन की कितनी ही महिमा क्यो न हो पर यह कैसे हो सकता है कि उसके होने पर भोग भी निर्जरा के कारण हों। क्या सम्यग्दृष्टि जब भोगो में प्रवृत्त रहता है या अन्य किसी विचार मे लगा रहता है तब उसके बध नहीं होता? और असख्यात गुणी कर्म-निर्जरा होती रहती है?

उत्तर—सम्यग्दृष्टि चाहे कुछ भी करता रहे या किसी भी विचार मे लगा रहे—उसका आपा-पर का भेद-विज्ञान-रूप श्रद्धान बना ही रहता है। और उसी श्रद्धान के प्रभाव से वह जो कुछ काम करता है या सोचता विचारता है वह सब ठीक ही होता है। वह व्यापार करेगा आवश्यकता पड़ने पर युद्ध करेगा, स्त्री पुत्रादिको से प्रेम करेगा, इन्द्रियो के विषयो का उपभोग करेगा, हँसेगा, रोवेगा, पर उसकी ये सब क्रियायें उसके सम्यग्दर्शन का नाश न कर सकेंगी। क्योकि इन सबको करता हुआ भी वह इन्हें हेय समझता है। ये सब काम मिथ्यादृष्टि भी करता है, पर भेद-विज्ञान न होने के कारण ये सब उसके तीव्रबंध के ही कारण हैं। सम्यग्दृष्टि तो इन्हें करता हुआ भी कर्मों की असख्यातगुणी निर्जरा ही करता है। इसीलिए तो शास्त्रो मे कहा है कि सम्यग्दृष्टि के भोग भी निर्जरा के कारण हैं। यह सब श्रद्धान की महिमा है।

जैसे नाटक का पात्र (Actor) नाटक की रगभूमि मे राजा, रक, स्वामी, सेवक, स्त्री, पुरुषादि अनेक वेषो को धारण करता हुआ भी अपने को उन सब से भिन्न अनुभव करता है, वैसे ही सम्यग्दृष्टि-दुनियॉ के सब कामो को करता हुआ भी अपने आपको इन सब से भिन्न अनुभव करता है और जल मे कमल की तरह इनसे अलिप्त रहता है। शास्त्रो मे जो दुनियॉ के पदार्थों से सम्यग्दृष्टि के प्रेम की तुलना नगरनारी(वेश्या)के प्रेम, धाय के दूसरे बच्चे से प्रेम आदि के दृष्टात दिए हैं वे सब इसी आशय को प्रकट करते हैं।

प्रश्न—यह सब आपका कहना ठीक है पर यह कैसे हो सकता है कि सम्यग्दृष्टि के भोग भी निर्जरा के कारण हैं?

उत्तर—शास्त्रो मे यह बात सम्यग्दृष्टि की महत्ता को प्रकट करने के लिए कही गई है। वास्तव में भोग तो बंध के ही कारण हैं फिर भी सम्यक्त्व के साथ मे भोगो का विष नष्ट होजाता है जो तीव्र बंध का कारण है। आसक्ति न रहने के कारण सम्यक्त्वी के भोगों मे मिथ्यात्वी के भोगो की अपेक्षा पाप-बीजता बहुत कम रहती है। इसी बात को ध्यान मे रखकर आचार्यों ने उपचार से सम्यक्त्वी के भोगो को निर्जरा का कारण कह दिया है। पर इसका मतलब यह नहीं है कि भोग उपादेय हैं। बुराई, बुराई ही है, वह कभी भलाई नहीं हो सकती। हॉ यह हो सकता है कि वह भलाई की मोजूदगी मे उतना असर न कर सके। एक बलवान आदमी अपथ्य सेवन ( बदपरहेजी ) करे तो वह, शक्ति के कारण उतना असर नहीं करता। फिर भी बदपरहेजी तो बुरी चीज ही कहलावेगी और वह निर्बल व्यक्ति को एक ही बार मे दिखला देगी कि वह कितनी बुरी चीज है। यह बात नहीं है कि बलवान आदमी को बदपरहेजी हानि नहीं पहुँचाती, पर उसका असर निर्बलो पर जितना जल्दी और ज्यादा होता है उतना बलवानो पर नहीं होता। इसी तरह भोग सम्यग्दृष्टि को हानि ही पहुचाते हैं और यही कारण है कि सम्यग्दृष्टि उन्हे छोडने को लालायित रहता है।

प्रश्न—अच्छा एक बात और बतलाइये। एक जीव (छद्मस्थ) के एक समय मे एक ही उपयोग होता है, ऐसी जैन सिद्धांत की मान्यता है। तब एक ही आत्मा ( सम्यग्दृष्टि ) एक ही समय मे विषय भोगो और आत्म-चिन्तन के विचार में कैसे रख सकता है? इसलिये

यह मानना चाहिये कि जब सम्यक्त्वी युद्धादि सांसारिक कार्यों मे प्रवृत्त होता है तब उसके आत्म-चिन्तन के विचार बिलकुल नहीं रहते, क्योकि एक समय में दो तरह के विचार कैसे रह सकते हैं ? इसलिये यह क्यो न मान लिया जावे कि सासारिक विपयो मे प्रवृत्ति होने के समय सम्यग्दर्शन नष्ट हो जाता है।

उत्तर—जिस समय सम्यग्दृष्टि जीव युद्धादि सांसारिक विपयों में प्रवृत्ति करता है उस समय आत्म-विपयक अथवा भेद-विज्ञान विपयक विचार नहीं करता यह ठीक है। किन्तु भेद-विज्ञान विपयेक प्रतीति अवश्य बनी रहती है। एक ही समय मे दो चिन्तन अथवा दो उपयोग नहीं होते यह ठीक है। और इसी तरह यह भी ठीक है कि एक ही समय एक ही आत्मा मे परस्पर विरुद्ध दो प्रतीतियाँ नहीं ठहर सकतीं, किन्तु भिन्न विपयक प्रतीति और भिन्न विपयक चिन्तन तो ठहर ही सकते हैं। यह आवश्यक नहीं है कि चिन्तन और प्रतीति का विपय सदा एक सा ही हो। जैसे एक मनुष्य खाते, पीते, चलते, फिरते, पढते, लिखते या किसी भी अन्य विपय का विचार करते समय अपनी इस प्रतीति को कभी नहीं भूलता कि वह नीरोग है। इसी तरह जब सम्यग्दृष्टि जीव आत्मातिरिक्त अन्य विपयो मे प्रवृत्ति करता है तब भी उसके यह प्रतीति बनी ही रहती है कि उसका आत्मा सब पर-पदार्थों से भिन्न है। सम्यग्दर्शन की लब्धि-अवस्था सदा बनी ही रहती है चाहे उपयोगात्मक ज्ञान किसी भी विपय का क्यो न हो। जब सम्यक्त्वी आत्म-चिन्तन पर आता है तब लब्धि और उपयोग का एक ही विपय हो जाता है। और जब यह चारित्र मोहनीय के उदय से पर-चिन्तन मे प्रवृत्त होता है तब दोनो का विपय भिन्न २ हो जाता है। इसलिये यह आवश्यक नही है कि आत्मातिरिक्त विपयक विचारो व तदनुकूल कार्यों के समय सम्यग्दर्शन की लब्धि भी नष्ट हो जाय।

## सम्यग्दर्शन के भेद

अब सम्यग्दर्शन के भेदो का वर्णन करते है :—सम्यग्दर्शन के दो भेद हैं—सराग सम्यग्दर्शन और वीतराग सम्यग्दर्शन। सम्यक्त्व के तीन भेद भी हैं—वेदक, क्षायिक और औपशमिक। आज्ञा, मार्ग आदि के भेद से इसके दश भेद भी हैं। एवं निसर्गज और अधिगमज की अपेक्षा भी दो भेद हैं।

इस प्रकार शास्त्रो मे सम्यक्त्व के भेदों का अनेक प्रकार से वर्णन किया गया है। इनमे सम्यक्त्व के पहिले दो भेद स्वामित्व की अपेक्षा किये गये हैं। अर्थात् सम्यग्दर्शन के स्वामी सराग और वीतराग जीव दो तरह के होते हैं। तीन भेद कर्मों की क्षयादि अवस्थाओ की अपेक्षा किये गये हैं, और यही भेद प्रधान हैं। दश भेद उत्पत्ति के भिन्न २ कारणो की अपेक्षा किये हैं। और अन्त के दो भेद कारणत्व और अकारणत्व की अपेक्षा से हैं। क्रम से उक्त सभी भेदो का वर्णन करते हैं—

## सराग और वीतराग सम्यग्दर्शन का स्वरूप

प्रशम, सवेग, अनुकम्पा, और आस्तिक्य जिसके होने पर प्रकट हो जावे वह सराग सम्यग्दर्शन है। यह सम्यक्त्व सरागी अर्थात् रागाशवाले चौथे गुणस्थान से दशवें सूक्ष्मसापराय गुणस्थान तक के जीवो के होता है। राग चारित्र-मोहनीय का एक भेद है और इसका उदय दशवें गुणस्थान तक होता है। इसलिये वहाँ तक के सम्यक्त्व को सराग सम्यक्त्व कहा है। इसके बाद वीतराग सम्यक्त्व होता है।

वीतराग सम्यक्त्व आत्म विशुद्धि मात्र ही है। क्योकि एकादशादि गुणस्थानो मे प्रशम संवेगादि का विकल्प नहीं होता। यह विकल्प तो दशवें तक ही रह जाता है जब तक कि राग भाव का उदय है।

## प्रशमादि का स्वरूप

आत्मा पर रागादि वृत्तियो का प्रभाव न होना शम या 'प्रशम' कहलाता है और ससार के कारण पापो से डरना 'सवेग' है। सत्य तत्वो के विषय मे आस्तिक्य बुद्धि रखना-नास्तिक्य से उलटे-'आस्तिक्य' का लक्षण है। किसी भी जीव पर द्रोह बुद्धि न रखना 'अनुकम्पा' या 'दया' कहलाता है। इन चारो का आत्मा मे प्रकट होना सराग सम्यक्त्व है।

## सम्यक्त्व होने का ज्ञान

आगे यह बताते हैं कि किस गुणस्थान तक सम्यग्दर्शन के हो जाने का पता जीवो को कैसे लगता है—

सूक्ष्म-लोभात अर्थात् सूक्ष्मसापराय नामक दशवें गुणस्थान तक के जीव चरणानुयोग की अपेक्षा से वर्णित अपने सम्यग्दर्शन को अपने आत्मा में उत्पन्न प्रशमादि चारो के द्वारा जान लेते हैं। और प्रमत्तविरत नामक छठे गुणस्थान तक के जीवो के सम्यग्दर्शन को दूसरे सम्यग्दृष्टि विद्वान् लोग भी उन जीवो के मन वचन और काय की चेष्टा से अनुमान के द्वारा जान लेते हैं।

प्रश्न—जैन शास्त्रो मे यह भी देखने मे आया है कि अपने सम्यग्दर्शन का पता अपने आप को भी नहीं लगता। शुक्ल लेश्या को धारण करने वाला द्रव्य-लिंगी मुनि जो नौ-पूर्व तक का जानने वाला होता है उसे भी अपने मिथ्यात्व का पता नहीं लगता। तब यहाँ अपने व दूसरे के सम्यक्त्व को जानने की बात कैसे कही गई ?

उत्तर—जैन शास्त्रो मे सम्यक्त्व का वर्णन विभिन्न अनुयोगो मे वर्णित है। चरणानुयोग के अनुसार जो सम्यक्त्व का वर्णन

है वह बाह्य चारित्र की अपेक्षा से है। पात्रो के उत्तम मध्यम और जघन्य जो तीन भेद किये है वे चरणानुयोग की अपेक्षा से ही हैं। अगर इन भेदो को करणानुयोग की अपेक्षा से माने तब तो जो मनुष्य थोड़ी देर पहिले ग्यारहवें गुणस्थान मे है वही अन्तर्मुहूर्त मे पहिले गुणस्थान मे आजाता है। और इस बात का पता दातार को लग नहीं सकता। तब पात्रापात्र की व्यवस्था कैसे बन सकती है? इसलिये इसे चरणानुयोग की अपेक्षा ही मानना चाहिये। इसी तरह छठे गुणस्थान तक सम्यक्त्व भी दो अनुयोगों द्वारा माना जाता है। चरणानुयोग मे सब व्यवस्था बाह्य चारित्र की अपेक्षा मे है। इसलिये सम्यक्त्व का लक्षण भी बाह्य चारित्र की अपेक्षा से ही निर्धारित किया गया है। छठे गुणस्थान तक के जीवो के सम्यक्त्व को जो दूसरे लोग अनुमान मे जान लेते हैं, वह चरणानुयोग का सम्यक्त्व है, करणानुयोग का नहीं। करणानुयोग के अनुसार तो सम्यक्त्व घातक कर्मों के क्षय,क्षयोपशम और उपशम की अपेक्षा से है। वहाँ बाह्य चारित्र की इतनी प्रधानता नहीं। बाह्य चारित्र म कुछ गडबडी नहीं होने पर भी गुणस्थान उतर जाता है।

छठे गुणस्थान के ऊपर गुणस्थानो की व्यवस्था करणानुयोग के अनुसार ही है। यह कहना गलत है कि किसी को भी अपने सम्यक्त्व का पता अपने आप नहीं लगता। मिथ्यात्व का पता चाहे स्वय को न लगे पर सम्यक्त्व तो मालूम हो ही जाता है। अगर सप्तमादि गुणस्थान वाले जीवो को भी अपने सम्यक्त्व का पता न चलेगा तो फिर उन्हें आत्मानुभव ही क्या हुआ? पर चौथे, पॉचवें और छठे गुणस्थान तक के जावो के सम्बन्ध मे तो यह बात फिर भी किसी अश मे सही हो सक्ती है।

## निसर्गज और अधिगमज सम्यग्दर्शन का स्वरूप

सम्यग्दर्शन के दो भेद निसर्गज और अधिगमज के भेद से भी है। जो दूसरे के उपदेश की अपेक्षा के बिना अपने आप ही उत्पन्न हो जाता है वह नैसर्ग अथवा 'निसर्गज' सम्यग्दर्शन है। और जो दूसरे के उपदेश की सहायता से उत्पन्न होता है वह'अधिगमज' है।

गुरु के उपदेश से, विद्वानो की सङ्गति से, तत्वचर्चा से शास्त्र स्वाध्याय आदि से आत्म स्वरूप की प्रतीति होना अधिगमज सम्यग्दर्शन है। पर इन ज्ञान के निमित्तो के बिना जो आत्म श्रद्धान होता है वह निसर्गज सम्यग्दर्शन है। बादलो की क्षणिकता, मनुष्यादि प्राणियो की आकस्मिक मृत्यु एवं अन्य पदार्थों की क्षण भगुरता देख कर जो स्वय आत्म-प्रतीति होती है वह निसर्गज सम्यक्त्व के उदाहरण है।

आगे सम्यक्त्व के क्षायिकादि तीन भेदो का वर्णन करते हैं।

## क्षायिक-सम्यग्दर्शन का स्वरूप

'अनन्तानुबन्धी क्रोध,मान,माया, लोभ और मिथ्यात्व,सम्यग्-मिथ्यात्व एवं सम्यक्-प्रकृति-ये सात कर्म प्रकृतियाँ सम्यक्त्व का

नाश करने वाली हैं। इनके क्षय से क्षायिक सम्यग्दर्शन होता है। और क्षायिक सम्यक्त्व हो जाने पर वह जीव तीसरे या चौथे भव में अवश्य संसार से मुक्त हो जाता है।

प्रश्न—अनन्तानुबन्धी तो चारित्र मोहनीय की प्रकृति है इसलिये वह चारित्र का ही घात करेगी, उसे सम्यक्त्व की घातक क्यों कहा ? अगर वह सम्यक्त्व की ही घातक है तो फिर उसे दर्शन मोहनीय में ही गिनाना था।

उत्तर—अनन्तानुबन्धी के उदय से क्रोधादिरूप परिणाम उत्पन्न होते हैं, अतत्व श्रद्धान नहीं होता। इसलिये यह चारित्र को ही घातती है, सम्यक्त्व को नहीं। वास्तव में बात तो यही है, किन्तु अनन्तानुबन्धी के उदय से जिस तरह के क्रोधादिक भाव होते हैं उस तरह के क्रोधादिक परिणाम सम्यक्त्व के रहते हुए नहीं होते। इस तरह सम्यक्त्व और अनन्तानुबन्धी के अभाव के निमित्त और नैमित्तिक भाव है। जैसे त्रसपने की घातक तो स्थावर प्रकृति ही है किन्तु त्रस होते हुए एकेन्द्रिय जाति प्रकृति का उदय नहीं होता इसलिये उपचार से एकेन्द्रिय जाति प्रकृति को त्रसपने की घातक कह सकते हैं। वैसे ही यद्यपि सम्यक्त्व का घातक तो दर्शन मोहनीय है तो भी सम्यक्त्व के रहते हुए अनन्तानुबन्धी कषाय का उदय नहीं होता। इसलिये उपचार से अनन्तानुबन्धी को भी सम्यक्त्व का घातक कह सकते हैं। अथवा अनन्तानुबन्धी कषाय सम्यक्त्व और चारित्र दोनों को घातने का स्वभाव रखती है। इसलिये सम्यक्त्व की उत्पत्ति में उसका अनुदय भी उतना ही आवश्यक है जितना कि दर्शन मोहनीय की प्रकृतियों का।

प्रश्न—अगर ऐसा है तो उसे चारित्र मोहनीय की प्रकृतियों में क्यों गिनाया ?

उत्तर—प्रधानतया यह क्रोधादिकों को उत्पन्न करने वाली है। इसलिये जितनी उसमें चारित्र-घातकता रहती है उतनी दर्शन घातकता नहीं रहती।

प्रश्न—अगर ऐसा है तब तो उसका उदय न रहने पर कुछ चारित्र उत्पन्न होना चाहिये। किन्तु ऐसा तो नहीं होता, क्योंकि तीसरे और चौथे गुणस्थान में उसका उदय न रहने पर भी चारित्र पैदा नहीं होता।

उत्तर—कषायों के अनन्तानुबन्धी आदि भेद तीव्रता मन्दता की अपेक्षा से नहीं है। अर्थात् यह बात नहीं है कि जो कषाय तीव्र हो उसे अनन्तानुबन्धी और मन्द मन्दतर, मन्दतम को अप्रत्याख्यानादि कहते हैं। क्योंकि मिथ्यादृष्टि के चाहे तीव्र कषाय हो चाहे मन्द कषाय हो-अनन्तानुबन्धी आदि चारों का उदय युगपत् माना जाता है। मिथ्यादृष्टि के चारों कषायों के उत्कृष्ट स्पर्द्धक समान हैं। हाँ, इतनी बात अवश्य है कि अनन्तानुबन्धी कषाय के साथ जैसा तीव्र उदय अप्रत्याख्यानादि का होता है वैसा उसके न रहने पर नहीं होता। वैसे ही अप्रत्याख्यान के साथ प्रत्याख्यान और संज्वलन का जैसा उदय होता है वैसा अप्रत्याख्यान के चले जाने पर नहीं होता। इसी तरह प्रत्याख्यान के

साथ जैसा सज्वलन का उदय होता है वैसा केवल सज्वलन का नहीं होता। इसलिये अनन्तानुबन्धी के चले जाने पर यद्यपि कषायो की मदता तो होती है, पर ऐसी मदता नहीं होती जिसे चारित्र कहा जा सके। क्योंकि आचार्यों ने असख्यात लोक प्रमाण कषायों के स्थानों के तीन भेद कर दिये हैं। जिनमें आदि के बहुत से स्थान तो असयम रूप हैं। इसके बाद कुछ देश सयम रूप है और फिर कुछ सकल संयम रूप हैं। पहले गुणस्थान से चौथे गुणस्थान तक जो कषायो के स्थान है वे सब असयम रूप ही हैं। इसलिये कषायों की मदता होते हुए भी वे चारित्र नहीं कहलाते। यद्यपि वास्तव मे कषाय घटना चारित्र का अश है तथापि वह कषाय का घटना चारित्र कहलाता है जिससे यह जीव एक देश सयम या सकल सयम धारण कर सके। असयम मे ऐसी कषाय घटती नहीं इसलिये अनन्तानुबन्धी के उदय का अभाव होने पर भी चारित्र नहीं कहला सकता।

प्रश्न—आपने ऊपर कहा है कि अनन्तानुबन्धी वास्तव मे सम्यक्त्व को नहीं घातती, क्योकि वह चारित्र मोहनीय की प्रकृति है, तो फिर प्रश्न यह होता है कि इसके उदय होने पर जीव सम्यक्त्व से भ्रष्ट होकर सासादन गुणस्थान को कैसे प्राप्त हो जाता है ?

उत्तर—अनन्तानुबन्धी के उदय से सम्यक्त्व नष्ट नहीं होता,किन्तु उसके उदय होजाने के एक समय या अधिक से अधिक छह आवली के बाद सम्यक्त्व का नष्ट होना अवश्यभावी है। इसी अपेक्षा से अनन्तानुबन्धी को सम्यक्त्व का विराधक कह दिया गया है। वास्तव में तो सम्यक्त्व का नाश तभी होगा जब मिथ्यात्व का उदय हो जायगा। सासादन गुणस्थान तो सम्यक्त्व ही का काल है। क्योकि सम्यक्त्व के नष्ट होने मे अधिक से अधिक छह आवली और कम से कम एक समय बाकी रहता है तभी सासादन गुणस्थान होता है। इसलिये जब तक मिथ्यात्व का उदय नहीं हो तब तक सम्यक्त्व का उदय ही मानना चाहिये। फिर भी—मनुष्य पर्याय के नाश का कारण भयङ्कर रोग उत्पन्न हो जाने पर जैसे हम किसी मनुष्य को मनुष्य पर्याय छोडने वाला कह देते हैं वैसे ही—सम्यक्त्व के नाश का कारण अनन्तानुबन्धी का उदय होने पर सासादन कह दिया जाता है। वस्तुतः तो सम्यक्त्व का नाश तभी होगा जब मिथ्यात्व का उदय हो जायगा। जैसे कि वास्तव में तो मनुष्य पर्याय का नाश तभी माना जायगा जब उसे छोड़ कर दूसरी पर्याय को जीव प्राप्त हो जायगा। इस तरह अनन्तानुबन्धी को भविष्यत की अपेक्षा उपचार से सम्यक्त्व का घातक कहा गया है।

अब यह बताते हैं कि क्षायिक सम्यक्त्व उत्पन्न हो जाने पर उसका क्या महत्व है :—

## क्षायिक सम्यग्दर्शन की महत्ता

क्षायिक सम्यग्दर्शन होजाने पर जीव कभी मिथ्यात्व को प्राप्त नहीं होता, और न कभी तत्वो मे सदेह को उत्पन्न करता है। इस सम्यक्त्व को धारण करने वाला जीव मिथ्यात्व से उत्पन्न होने वाले अतिशयो को देख कर भी आश्चर्य-चकित नहीं होता।

क्षायिक-सम्यग्दृष्टि-जीव के मिथ्यात्व कर्म के निषेकों का सर्वथा अभाव हो जाता है। इसलिये वापस मिथ्यात्व में लौटने का उसके कोई कारण नहीं है। और इसीलिये उसके प्रयोजनभूत जीवादि तत्वों में कभी संदेह नहीं होता, क्योंकि संदेह का कारण मिथ्यात्व कर्म तो नष्ट होगया। इस सम्यक्त्व का धारण करने वाला जीव देवी, देव, भूत, प्रेतादि की उपासना से अथवा मन्त्र, तन्त्र, यन्त्रादि के प्रयोजन से होने वाले अतिशय को देखकर भी कभी आश्चर्य नहीं करता। सच बात तो यह है कि यह जीव अतिशयों का महत्व बिलकुल नहीं मानता। क्योंकि अतिशय आत्मा की महत्ता के सूचक नहीं हैं। अधिकांश अतिशय तो झूंठे और पाखण्ड पूर्ण होते हैं। देवता की महत्ता भी इस बात से नहीं है कि वह अतिशय वाला है। आचार्य समन्तभद्र स्वामी ने उनकी निःसारता प्रकट की है। उनने अपने 'देवागम स्तोत्र' में सर्व प्रथम लिखा है कि—

देवागमनभोयानचामरादि-विभूतयः । मायाविष्वपि दृश्यन्ते नातस्त्वमसि नो महान् ॥ १ ॥
अध्यात्मं बहिरप्येष विग्रहादिमहोदयः । दिव्यः सत्यो दिवौकस्स्वप्यस्ति रागादिमत्सु सः ॥ २ ॥

हे भगवन्! आपके लिये देवता आते हैं, आप आकाश मे चलते हैं, आप पर चौसठ चमर ढुरते हैं, देवता, पुष्प-वृष्टि करते हैं। लेकिन इन बातों से आप हमारे पूज्य नहीं हो सकते, क्योकि ये सब बाते तो मायावियो-इन्द्रजालियों मे भी देखी जाती हैं। यदि इन्हीं बातो से कोई पूज्य बन-जाता है तब तो आप मे और इन्द्रजालियो मे कोई भेद न रह जायगा और इन्द्रजाली भी पूज्य बन जावेंगे।

तब भगवान कहते हैं कि तुम्हारा यह कहना तो ठीक है लेकिन कई अतिशय ऐसे हैं जो इन्द्र जालियों मे नहीं होते। अतः उनके कारण तो मुझे महान-पूज्य मानलो। इस पर स्वामी समन्त-भद्र उत्तर देते हैं कि—नहीं। माना कि पसीना, मल-मूत्र आदि का कभी न आना आप के अन्तरङ्ग विभूति और गंधोदक की वर्षा होना वगैरह बहिरङ्ग विभूतियाँ सत्य हैं अर्थात् मायावियो के नहीं होतीं और दिव्य हैं अर्थात मनुष्य तथा चक्रवर्ती वगैरह के नहीं होतीं, लेकिन अक्षीण कषायवाले देवो के तो होती हैं और वे हैं रागादियुक्त। अत आप इन की वजह से भी पूज्य नहीं हैं।

इस तरह समन्तभद्र स्वामी ने इस बात का खण्डन किया है कि 'कोई अतिशय विशिष्ट होने से ही पूज्य बन सकता है'। क्षायिक सम्यग्दृष्टि कभी अतिशयो को महत्व नहीं देता।

## क्षायिक सम्यक्त्व की स्थिति

संसार की अपेक्षा से क्षायिक सम्यग्दर्शन की स्थिति कम से कम (जघन्य) अन्तर्मुहूर्त की और अधिक से अधिक (उत्कृष्ट) कुछ ज्यादह तेतीस सागर की है। और मुक्ति की अपेक्षा सादि अनन्त है। यह सम्यग्दर्शन हमेशा प्रकाशमान और अचल रहने वाला है।

